इस बार एफ० ए० की परीक्षा में भी छात्रवृत्ति मिल गई तो कहीं दूसरी जगह जाकर रहेगा।

मेस में हर साल धूमधाम से सरस्वती-पूजा होती है। अधिकांश खर्च शैलेन देता है। पर सभी कुछ न कुछ चन्दा देते हैं। पिछले साल, उपेक्षा की वृत्ति से कोई कालीचरण से चन्दा लेने नहीं आया पर इस साल उसे तंग करने के लिए लड़कों ने लाकर चन्दे का रजिस्टर उसके सामने रख दिया। आज तक कालीचरण ने इन लड़कों से कभी कोई सहायता नहीं ली थी, न उनके आमोद-प्रमोद में ही कभी शामिल हुआ था; पर जब लड़के उससे चन्दा मांगने आए तो उसने न जाने क्या सोचकर पांच रुपये का नोट निकालकर दे दिया। इतना चन्दा शैलेन को कभी किसी दूसरे लड़के से नहीं मिला था। कालीचरण को गरीब और कंजूस मानकर सब उसका तिरस्कार ही करते आए थे इसीलिए आज उसका यह दान उनके लिए बिलकुल असह्य गया। इस गरीबी में यह अकड़ ! क्या वह हमपर अपना रोब जमाना चाहता है !

कालीचरण दूसरे के घर खाता है। सदा समय पर खाना तैयार नहीं होता, फिर रसोइया और नौकर ही उसके भाग्यविधाता हैं, कितनी ही बार उसे बिना खाए ही रह जाना पड़ता है। इसीलिए नाश्ते के लिए उसे कुछ रकम अपने पास रखनी पड़ती है। आज उसकी यह पूंजी भी सरस्वती देवी के चरणों में समर्पित हो गई।

कालीचरण की सिरदर्द की बीमारी बढ़ती ही गई। परीक्षा में फेल तो नहीं हुआ पर छात्रवृत्ति नहीं मिली। फलतः खर्चे को पूरा करने के लिए एक ट्यूशन और करने को विवश हुआ तथा सब उपद्रवों के बावजूद इस कोठरी को न छोड़ सका।

ऊपर के लड़कों ने समझा था कि अब कालीचरण यहां न आएगा। परन्तु उनकी आशा पूरी नहीं हुई। मामूली धोती और वही चायनाकोट पहने कालीचरण ने कोठरी में प्रवेश किया और मैले कपड़े में

बंधी गठरी तथा टिन का बक्स कुली के सिर से उतरवाकर रखवा लिया। उस गठरी में मां द्वारा स्नेह से बेटे को दिया हुआ अचार, ..१५८ इत्यादि तरह-तरह की चीजें थी। कालीचरण जानता था कि उसकी अनुपस्थिति में ऊपर के लड़के उत्सुकतावश उसकी कोठरी में आते रहते हैं। मां-बाप की दी प्रेम की भेंट उनके हाथ पकड़ाकर अपमानित हो, यह वह नहीं चाहता था। वे चीजें उसके लिए अमृत हैं और उनका महत्त्व गांव के गरीब लोग ही जान सकते हैं, शहर के तिकड़मी छात्र उनका मूल्य क्या समझें! फिर वे चीजें जिन पात्रों में रखी हैं उनकी अवज्ञा ये लड़के जरूर करेंगे जो उसके लिए असह्य होगा। इसलिए उसने कोठरी में ताला लगाना उचित समझा। जब कहीं जाता तो ताला बन्द करके ही जाता।

उसकी यह नई बात लड़कों को और खटकी। मैलेन ने हंसी उड़ाई। एक दिन उसने साथियों से कहा, "यार! बात क्या है? कहां का खजाना लाया है कि घड़ी-घड़ी ताला बन्द करता है। कोई पता तो लगाओ।" सभीने उत्सुकता प्रकट की।

कालीचरण का ताला मामूली था और अन्य चाबियों से खुल सकता था। एक दिन शाम को जब कालीचरण ट्यूशन पर चला गया तो ताला खोलकर दो-तीन लड़के उत्सुकतावश उसके कमरे में लालटेन लेकर घुस गए। सब चीजें उलट-पलटकर देखीं। खोजते-खोजते तकिये के नीचे एक चाबी दिखाई पड़ी। उससे टिन का सन्दूक खोला गया पर उसमें भी मैले कपड़े, कापियां, कैंची इत्यादि मामूली सामान मिला। सन्दूक बन्द करके वे चलने की बात सोच ही रहे थे कि बक्स के नीचे रुमाल में बंधी हुई कोई चीज दिखाई पड़ी। खोलने पर उसमें एक पुड़िया निकली और जब पुड़िया खोली गई तो उसमें से पचास रुपये का एक नोट निकल आया।

अब तो सभी अट्टहास कर उठे। समझ गए कि इसीके लिए वह बार-बार ताला बन्द करता है। उसकी कंजूस और सन्देह-भरी

इस बार एफ० ए० की परीक्षा में भी छात्रवृत्ति मिल गई तो कहीं दूसरी जगह जाकर रहेगा।

मेस में हर साल धूमधाम से सरस्वती-पूजा होती है। अधिकांश खर्च शैलेन देता है। पर सभी कुछ न कुछ चन्दा देते हैं। पिछले साल, उपेक्षा की वृत्ति से कोई कालीचरण से चन्दा लेने नहीं आया पर इस साल उसे तंग करने के लिए लड़कों ने लाकर चन्दे का रजिस्टर उसके सामने रख दिया। आज तक कालीचरण ने इन लड़कों से कभी कोई सहायता नहीं ली थी, न उनके आमोद-प्रमोद में ही कभी शामिल हुआ था; पर जब लड़के उससे चन्दा मांगने आए तो उसने न जाने क्या सोचकर पांच रुपये का नोट निकालकर दे दिया। इतना चन्दा शैलेन को कभी किसी दूसरे लड़के से नहीं मिला था। कालीचरण को गरीब और कंजूस मानकर सब उसका तिरस्कार ही करते आए थे इसीलिए आज उसका यह दान उनके लिए बिलकुल असह्य हो गया। इस गरीबी में यह अकड़! क्या वह हमपर अपना रोब जमाना चाहता है!

कालीचरण दूसरे के घर खाता है। सदा समय पर खाना तैयार नहीं होता, फिर रसोइया और नौकर ही उसके भाग्यविधाता हैं, कितनी ही बार उसे बिना खाए ही रह जाना पड़ता है। इसीलिए नाश्ते के लिए उसे कुछ रकम अपने पास रखनी पड़ती है। आज उसकी यह पूंजी भी सरस्वती देवी के चरणों में समर्पित हो गई।

कालीचरण की सिरदर्द की बीमारी बढ़ती ही गई। परीक्षा में फेल तो नहीं हुआ पर छात्रवृत्ति नहीं मिली। फलतः खर्च को पूरा करने के लिए एक ट्यूशन और करने को विवश हुआ तथा सब उपद्रवों के बावजूद इस कोठरी को न छोड़ सका।

ऊपर के लड़कों ने समझा था कि अब कालीचरण यहां न आएगा। परन्तु उनकी आशा पूरी नहीं हुई। मामूली धोती और वही चायना-कोट पहने कालीचरण ने कोठरी में प्रवेश किया और मैले कपड़े में

ंधी गठरी तथा टिन का वक्स कुली के सिर से उतरवाकर रखवा
लिया। उस गठरी में मां द्वारा स्नेह से बेटे को दिया हुआ अचार,
अमावट इत्यादि तरह-तरह की चीजें थी। कालीचरण जानता था
कि उसकी अनुपस्थिति में ऊपर के लड़के उत्सुकतावश उसकी कोठरी
में आते रहते हैं। मां-बाप की दी प्रेम की भेंट उनके हाथ पकड़ाकर
अपमानित हो, यह वह नहीं चाहता था। वे चीजें उसके लिए अमृत
हैं और उनका महत्त्व गांव के गरीब लोग ही जान सकते हैं, शहर
के तिकड़मी छात्र उनका मूल्य क्या समझें! फिर वे चीजें जिन
भावों से रखी हैं उनकी अवज्ञा ये लड़के जरूर करेंगे जो उसके लिए
असह्य होगा। इसलिए उसने कोठरी में ताला लगाना उचित समझा।
जब कहीं जाता तो ताला बन्द करके ही जाता।

उसकी यह नई बात लड़कों को और खटकी। शैलेन ने हंसी
उड़ाई। एक दिन उसने साथियों से कहा, "यार! बात क्या है?
कहां का खज़ाना लाया है कि घड़ी-घड़ी ताला बन्द करता है। कोई
पता तो लगाओ।" सभीने उत्सुकता प्रकट की।

कालीचरण का ताला मामूली था और अन्य चाबियों से खुल
सकता था। एक दिन शाम को जब कालीचरण ट्यूशन पर चला
गया तो ताला खोलकर दो-तीन लड़के उत्सुकतावश उसके कमरे में
लालटेन लेकर घुस गए। सब चीजें उलट-पलटकर देखीं। खोजते-
खोजते तकिये के नीचे एक चाबी दिखाई पड़ी। उससे टिन का सन्दूक
खोला गया पर उसमें भी मैले कपड़े, कापियां, कंघी इत्यादि मामूली
सामान मिला। सन्दूक बन्द करके वे चलने की बात सोच ही रहे थे
कि वक्स के नीचे रूमाल में बंधी हुई कोई चीज दिखाई पड़ी। खोलने
पर उसमें एक पुड़िया निकली और जब पुड़िया खोली गई तो उसमें
से पचास रुपये का एक नोट निकल आया।

अब तो सभी अट्टहास कर उठे। समझ गए कि इसीके लिए
वह बार-बार ताला बन्द करता है। उसकी कंजूस और सन्देह-भरी

प्रकृति पर शैलेन चकित हो गया।

इतने में कालीचरण की आहट-सी लगी। झट सन्दूक वन्द कर और जल्दी से दरवाज़े में ताला लगा सब चलते बने; नोट लेते गए। शैलेन नोट को देखकर खूब हंसा। उसके लिए पचास रुपये कुछ न थे, पर कालीचरण के पास इतने रुपये हो सकने का किसीको विश्वास न था। अब सब यह जानने को उत्सुक हो उठे कि देखें, इस चोरी का ज्ञान होने पर कालीचरण क्या कहता है।

कालीचरण ट्यूशन से थका हुआ, रात को नौ वजे घर लौटा तो उसमें इतनी ताकत न थी कि कमरे की चीज़ों को ध्यान से देखता। सिर में भयंकर दर्द हो रहा था जिससे वह बड़ा परेशान था और अनुभव करता था कि यह दर्द कुछ दिन तक चलेगा।

दूसरे दिन कपड़े निकालने के लिए जब कालीचरण ने बक्स को हाथ लगाया तो देखा कि वह खुला है। उसने समझ लिया कि कदाचित् वह ताला वन्द करना भूल गया होगा। क्योंकि अगर चोर घुसता तो बाहर का ताला ज्यों का त्यों कैसे रहता।

पर सन्दूक खोलकर देखा तो सब सामान अस्त-व्यस्त मिला। एकाएक उसका दिल कांप उठा। रूमाल की खोज की तो देखा कि मां का दिया हुआ वह नोट गायब है। वार-वार एक-एक कपड़े को झटकारा, हर चीज को हटा-हटाकर देखा, परन्तु नोट नहीं मिला। उधर ऊपरवाले लड़के सीढ़ी पर उतरने-चढ़ने के वहाने बार-बार उधर से गुज़रते और कोठरी की तरफ एक नज़र डालते जाते। फिर कालीचरण की दुरवस्था का रोचक वर्णन सुनाकर शैलेन को खुश करते। अट्टहास का फव्वारा भी चलता रहा।

जब कालीचरण को नोट कहीं प्राप्त नहीं हुआ और सिरदर्द बढ़ गया कि चीज़ों को उठाना-धरना भी असंभव हो गया, तो बिछौने पर आकर मुर्दा-सा पड़ रहा। उसकी मां ने न जाने किस तरह और कितने कष्ट उठाकर ये रुपये एकत्र किए

उसे भी अपनी मां के दुःख का इतिहास नहीं मालूम था और तब वह मां के बोझ को बढ़ाता ही रहता था, किन्तु जिस दिन मा ने अपने दुःख में उसे साथी बनाया, उस दिन जैसा गर्व उसने कभी अनुभव नहीं किया। अपने जीवन में सबसे बड़ा सन्देश और आशीर्वाद उसे इसी नोट के रूप में मिला था, पर अपनी मां के अथाह स्नेह-समुद्र के मथन से मिला दुःख का वह अमूल्य उपहार आज चोरी चला गया। उसे लगा कि यह उसके प्रति कोई पैशाचिक अभिशाप है। कोठरी के पास ऊपरवाले लड़कों के आने-जाने की पैरों की धमक सुनाई पड़ रही है। बार-बार और बेमतलब उन लोगों का उतरना-चढ़ना बन्द ही नहीं होता है। ऐसा लगता है जैसे गाव में एक ओर तो आग लगी हो, उसमें सब कुछ भस्म हुआ जा रहा हो और दूसरी ओर उसके पास से कल-कल ध्वनि करती नदी बही चली जा रही हो।

सहसा ऊपर की मंजिल से लड़कों का अट्टहास उसके कान में आया और उसे लगा कि यह चोर का काम नहीं है, हो न हो यही लोग उसे चिढ़ाने और तंग करने के लिए नोट उठा ले गए हैं। चोर चुरा ले जाता तो कदाचित् उसे इतना दुःख न होता। ऐसा जान पड़ा कि जैसे धनगर्वित इन लड़कों ने खुद उसकी मां पर ही प्रहार किया है। इतने दिनों से वह यहां रह रहा है पर कभी ऊपर नहीं गया, किन्तु आज जब उसके शरीर पर फटी बनियाइन है, पैरों में जूते नहीं हैं, मन की उत्तेजना और सिरदर्द से मुंह लाल हो रहा है, तब वह उसी हालत में उठकर जल्दी-जल्दी सीढ़ियां लांघता हुआ ऊपर आ पहुंचा।

आज रविवार है। कालेज जाने की हड़बड़ नहीं, इसलिए सब बाहर बरामदे में बैठे गपशप कर रहे थे। कालीचरण हांफता हुआ वहां पहुंचा और क्रोध-कम्पित कण्ठ से बोला, "मेरा नोट दे दीजिए।"

यदि वह प्रार्थना के स्वर में नम्रतापूर्वक यह बात कहता तो संभव है उसका अच्छा परिणाम होता, किन्तु उसकी उन्मत्त मूर्ति

प्रकृति पर शैलेन चकित हो गया।

इतने में कालीचरण की आहट-सी लगी। झट सन्दूक वन्द कर और जल्दी से दरवाज़े में ताला लगा सब चलते वने; नोट लेते गए। शैलेन नोट को देखकर खूब हंसा। उसके लिए पचास रुपये कुछ न थे, पर कालीचरण के पास इतने रुपये हो सकने का किसीको विश्वास न था। अव सव यह जानने को उत्सुक हो उठे कि देखें, इस चोरी का ज्ञान होने पर कालीचरण क्या कहता है।

कालीचरण ट्यूशन से थका हुआ, रात को नौ वजे घर लौटा तो उसमें इतनी ताकत न थी कि कमरे की चीज़ों को ध्यान से देखता। सिर में भयंकर दर्द हो रहा था जिससे वह वड़ा परेशान था और अनुभव करता था कि यह दर्द कुछ दिन तक चलेगा।

दूसरे दिन कपड़े निकालने के लिए जव कालीचरण ने वक्स को हाथ लगाया तो देखा कि वह खुला है। उसने समझ लिया कि चित् वह ताला वन्द करना भूल गया होगा। क्योंकि अगर चोर तो वाहर का ताला ज्यों का त्यों कैसे रहता।

पर सन्दूक खोलकर देखा तो सव सामान अस्त-व्यस्त मिला। एकाएक उसका दिल कांप उठा। रूमाल की खोज की तो देखा कि मां का दिया हुआ वह नोट गायव है। वार-वार एक-एक कपड़े को झटकारा, हर चीज़ को हटा-हटाकर देखा, परन्तु नोट नहीं मिला। उधर ऊपरवाले लड़के सीढ़ी पर उतरने-चढ़ने के वहाने वार-वार उधर से गुज़रते और कोठरी की तरफ एक नज़र डालते जाते। फिर कालीचरण की दुरवस्था का रोचक वर्णन सुनाकर शैलेन को खुश करते। अट्टहास का फव्वारा भी चलता रहा।

जव कालीचरण को नोट कहीं प्राप्त नहीं हुआ और सिरदर्द इतना वढ़ गया कि चीज़ों को उठाना-धरना भी असंभव हो गया, तव वह विछौने पर आकर मुर्दा-सा पड़ रहा। उसकी मां ने न जाने किस-किस तरह और कितने कष्ट उठाकर ये रुपये एकत्र किए होंगे। पहले

उसे भी अपनी मां के दुख का इतिहास नहीं मालूम था और तब वह मां के बोझ को बढ़ाता ही रहता था, किन्तु जिस दिन मां ने अपने दुःख मे उसे साथी बनाया, उस दिन जैसा गर्व उसने कभी अनुभव नहीं किया। अपने जीवन में सबसे बड़ा सदेश और आशीर्वाद उसे इसी नोट के रूप में मिला था, पर अपनी मां के अथाह स्नेह-समुद्र के मंथन से मिला दुख का वह अमूल्य उपहार आज चोरी चला गया। उसे लगा कि यह उसके प्रति कोई पैशाचिक अभिशाप है। कोठरी के पास ऊपरवाले लड़कों के आने-जाने की पैरों की धमक सुनाई पड़ रही है। बार-बार और बेमतलब उन लोगों का उतरना-चढ़ना बन्द ही नहीं होता है। ऐसा लगता है जैसे गांव में एक ओर तो आग लगी हो, उसमें सब कुछ भस्म हुआ जा रहा हो और दूसरी ओर उसके पास से कल-कल ध्वनि करती नदी बही चली जा रही हो।

सहसा ऊपर की मंजिल से लड़को का अट्टहास उसके कान मे आया और उसे लगा कि यह चोर का काम नहीं है, हो न हो यही लोग उसे चिढ़ाने और तंग करने के लिए नोट उडा ले गए हैं। चोर चुरा ले जाता तो कदाचित् उसे इतना दुःख न होता। ऐसा जान पड़ा कि जैसे धनगर्वित इन लड़को ने खुद उसकी मा पर ही प्रहार किया है। इतने दिनो से वह यहां रह रहा है पर कभी ऊपर नहीं गया, किन्तु आज जब उसके शरीर पर फटी बनियाइन है, पैरो मे जूते नहीं हैं, मन की उत्तेजना और सिरदर्द से मुंह लाल हो रहा है, तब वह उसी हालत मे उठकर जल्दी-जल्दी सीढ़ियां लांघता हुआ ऊपर जा पहुंचा।

आज रविवार है। कालेज जाने की धड़फड़ नहीं, इसलिए सब बाहर बरामदे में बैठे गपशप कर रहे थे। [illegible] हुआ वहां पहुंचा और क्रोध-कम्पित कण्ठ से बोला, "मेरा नोट दे दीजिए।"

यदि वह प्रार्थना के स्वर में नम्रतापूर्वक यह बात कहता तो संभव है उसका अच्छा परिणाम होता, किन्तु उसकी [illegible]

देखकर शैलेन तेज़ हो पड़ा। यदि दरवान वहां होता तो उसके द्वारा इस असभ्य को वह कान पकड़कर निकलवा देता। शैलेन का रुख देखकर सब एकसाथ बोले, "क्या कहा आपने? कैसा नोट?"

कालीचरण बोला, "मेरे सन्दूक से आप लोग नोट ले आए हैं।"

"छोटे मुंह बड़ी बात। हमें चोर बना रहा है?"

कालीचरण के हाथ में अगर कोई चीज़ होती तो वह खून कर बैठता। उसका रंग-ढंग देख चार-पांच ने मिलकर उसे पकड़ लिया। इस अन्याय को दूर करने की कोई शक्ति उसके पास नहीं। जो सुनेगा उसीको उद्दंड और संशयी बताएगा। जिन लोगों ने उसे मृत्यु-वाण मारा था वे उसकी उद्दंडता को असह्य कह शोरगुल मचाने लगे।

किसीको पता नहीं कि कालीचरण की यह रात किस प्रकार बीती। शैलेन ने सौ रुपये का नोट निकालकर कहा, "जाओ उस गंवार को दे आओ।"

"वाह! यह भी खूब रही! पहले ज़रा उसका तेज तो कम होने दो। पहले वह हम लोगों से लिखित क्षमा मांगे तब फिर देखेंगे।"

अन्त में सब सोने चले गए।

दूसरे दिन सुबह तक कालीचरण की बात लोग भूल गए। पर सीढ़ी से उतरते हुए किसीने नीचे की कोठरी में सुना कि कोई बात-चीत कर रहा है। सोचा, 'शायद वकील से सलाह कर रहा होगा।' दरवाज़ा अन्दर से बन्द था। कान लगाकर सुना, 'अरे यह तो वकील से सलाह नहीं हो रही है, वह असम्बद्ध प्रलाप कर रहा है।'

उसने ऊपर जाकर शैलेन को बताया। शैलेन उतरकर दरवाज़े पर आया। सुना, कालीचरण न जाने क्या-क्या बक रहा है और रह-रहकर 'बापू, बापू' चिल्ला उठता है।

शैलेन डरा कि कहीं नोट के शोक में वह पागल तो नहीं हो गया। बाहर से कई बार पुकार लगाई गई परन्तु कोई जवाब न मिला। हां, बड़बड़ाहट सुनाई देने लगी। शैलेन ने ज़ोर से पुकारकर

कहा, "काली बाबू, दरवाजा खोलिए, आपका नोट मिल गया है।"

किन्तु दरवाजा नहीं खुला; बड़बड़ाहट जारी रही।

शैलेन ने कभी सोचा भी न था कि मामला इतना तूल पकड़ लेगा। साथियों से कुछ न कह सका परन्तु मन ही मन घोर पश्चात्ताप होने लगा। बोला, "दरवाजा तोड़ो।" एकाध ने कहा, "दरवाजा ही तोड़ना है तो पुलिस को बुलाकर तोड़ना चाहिए। पागल हो गया है; न जाने क्या कर बैठे?"

शैलेन बोला, "नहीं, नहीं, जल्दी जाकर अपने डाक्टर को बुला लाओ।"

डाक्टर पास रहते थे, जल्दी ही आ गए। दरवाज़े में कान लगाकर सुना और बोले, "यह तो बायी में बक रहा है।" दरवाज़ा तोड़ा गया; लोग भीतर आ गए तो देखा कि कालीचरण ज़मीन पर बेहोश पड़ा है; आखें खुली है और लाल हो रही है, हाथ-पाव पटकता है और न जाने क्या-क्या बकता है।

डाक्टर ने अच्छी तरह परीक्षा करने के बाद शैलेन से पूछा, "इसके घर का कोई है यहा?"

शैलेन का चेहरा फक हो गया, उसने सहमकर पूछा, "क्यों? क्या बात है?"

डाक्टर गम्भीर होकर बोला, "हालत अच्छी नहीं है, खबर दे देना अच्छा होगा।"

शैलेन ने कहा, "इनसे हमारी कोई घनिष्ठता नहीं है। यह भी नहीं मालूम कि घर के कहां रहते हैं। पता लगाऊगा, परन्तु क्या करना चाहिए?"

डाक्टर ने कहा, "तुरन्त किसी खुले कमरे में ले चलना चाहिए और निरन्तर देख-रेख के लिए नर्स का प्रबन्ध होना चाहिए।"

शैलेन कालीचरण को अपने कमरे में ले गया, फिर सबको यह कहकर विदा कर दिया कि भीड़ करना ठीक नहीं। लोगों के हट जाने

पर उसके सिर पर आइसवैग रखा और स्वयं अपने हाथ से हवा करने लगा।

कालीचरण के घरवालों का पता लगाने के लिए फिर उसका सन्दूक खोलना पड़ा। उसमें चिट्ठियों के दो बंडल रखे मिले। एक में मां की, दूसरे में पिता की चिट्ठियां थीं।

इन्हें शैलेन उठा लाया, दरवाज़ा बन्द कर दिया और रोगी के पास बैठकर पढ़ने लगा। चिट्ठियों से उसके घर का पता मालूम होते ही वह चौंक पड़ा। ज्ञानवाड़ी, चौधरियों की हवेली, भवानी-चरण चौधरी !

उसने चिट्ठियां रख दीं और एकटक कुछ देर कालीचरण के मुंह की ओर देखता रह गया। कुछ दिन पहले किसी साथी ने उससे कहा था, 'तुम्हारे मुंह से कालीचरण का मुंह मिलता है।' उस समय यह बात उसे अच्छी नहीं लगी थी, किन्तु आज उसने समझ लिया कि बात निराधार नहीं थी। उसे ज्ञात था कि उसके बाबा दो भाई थे—श्यामाचरण और भवानीचरण। भवानीचरण के कोई लड़का कालीचरण है, यह उसे नहीं मालूम था। तो यह कालीचरण उसका काका है !

तब शैलेन्द्र को पुरानी बातें याद आने लगीं। जब उसकी दादी जीवित थीं तो बड़े स्नेहपूर्वक भवानीचरण की बातें किया करती थीं; बात करते-करते उनकी आंखों से आंसू आ जाते थे। यद्यपि भवानी-चरण उनके देवर लगते थे, परन्तु उम्र में लड़के से भी छोटा होने के कारण उन्होंने उन्हें अपने बच्चे की तरह ही पाला-पोसा था। जायदाद के झगड़े के कारण जब परिवार के दो टुकड़े हो गए तब भी भवानीचरण का हाल-चाल जानने के लिए उनका हृदय प्यासा रहता था। वे अपने लड़कों से कहती थीं, 'बेचारा भवानी बिलकुल भोला है, तुम लोगों ने उसे जरूर ठगा होगा। मेरे ससुर उसपर जान देते थे, इसलिए उसको इस हालत में छोड़ गए होंगे, इसपर मैं विश्वास

नहीं कर सकती।" शैलेन को याद आया कि भवानीचरण का पक्ष लेने के कारण वह भी दादी पर कई बार क्रुद्ध हुआ है। उन्हीं भवानीचरण की आज ऐसी दशा है। कालीचरण की हालत देखकर सब कुछ उसकी समझ में आ गया। इतने प्रलोभन देने पर भी कालीचरण उसकी मण्डली में शामिल नहीं हुआ। कहीं कालीचरण ने वैसा किया होता, तो आज उसे कितना लज्जित होना पड़ता!

शैलेन की मण्डली बराबर कालीचरण को सताती और उसका तिरस्कार करती रहती है इसलिए शैलेन अपने काका को वहां नहीं रख सका। डाक्टर की सलाह से एक अच्छा मकान लेकर उसमें रखा और बाबा को भी खबर कर दी।

शैलेन का पत्र पाते ही भवानीचरण कलकत्ता दौड़े आए। आते समय रासमणि ने बचा-बचाया सब धन पति को सौंपते हुए कहा, "देखना, किसी तरह की त्रुटि न हो। ज्यादा गड़बड़ देखना तो मुझे तुरन्त खबर देना, मैं भी आ जाऊंगी।" हाथ जोड़कर रक्षा काली की पूजा मानी और गृहाचार्य को बुलाकर शान्ति-पाठ आरम्भ करा दिया।

कालीचरण की दशा देखकर भवानीचरण सकते में आ गए। अभी तक उसे पूरा होश नहीं हुआ था। उसने उन्हें 'मास्टर-साहब' कहकर पुकारा, जिससे उनकी छाती फटने लगी। बीच-बीच में 'बापू' 'बापू' भी पुकार उठता, तब भवानीचरण उसका हाथ पकड़ मुंह के पास करके कहते, 'बेटा, मैं तेरे पास ही तो बैठा हूं।" किन्तु बेटा बाप को पहचानने में असमर्थ ही रहता।

डाक्टर ने आकर देखा और बताया कि ज्वर कुछ कम है, अब शायद तबीयत में कुछ सुधार होगा। भवानीचरण इस बात की कल्पना ही न कर सकते थे कि कालीचरण स्वस्थ न होगा। उसके जन्म से ही वे मानते आए हैं कि बड़ा होकर वह हमारे वंश का उद्धार

करेगा। उन्हें दृढ़ विश्वास हो गया कि कालीचरण का अस्तित्व कोई मिटा नहीं सकता। इसीलिए डाक्टर थोड़ा अच्छा बताता तो उन्हें उसमें 'बहुत अच्छा' की ध्वनि सुनाई पड़ती और रासमणि को लिखे, उनके पत्रों में किसी प्रकार की आशंका की कोई बात न होती।

शैलेन्द्र के शिष्ट व्यवहार से भवानीचरण को आश्चर्य होता था। वह उसका अत्यन्त अपना-सा हो गया था। कलकत्ता का सभ्य लड़का है पर उनपर कितनी श्रद्धा दिखाता है! सोचा, 'यहां के लड़कों का स्वभाव ही शायद ऐसा होता होगा।' मन में कहते, 'इनमें शिष्टता न होगी तो किनमें होगी! गांव के लड़कों से, जिनमें न शिक्षा है, न सभ्यता, इनकी क्या तुलना की जा सकती है!'

अब कालीचरण का ज्वर कुछ-कुछ घटने लगा था। कभी-कभी कुछ होश भी आ जाता। पिता को चारपाई के पास देख वह चौंका। सोचा, 'मैं कलकत्ता में कैसे गुजर करता रहा हूं; अब यह सब इनसे कैसे छिपा रहेगा?' उसे सबसे ज्यादा चिन्ता यह होने लगी कि ये लड़के कहीं पिता का उपहास न कर दें। उसने इधर-उधर देखा और समझ न पाया कि वह कहां लेटा है। उसे मालूम पड़ा, जैसे वह सपना देख रहा है।

ज्यादा सोचने-विचारने की शक्ति अभी उसमें नहीं आई थी। दिमाग पर बहुत जोर देकर उसने सोचा कि हो न हो, उसकी बीमारी की खबर सुनकर पिता कलकत्ता दौड़ आए हैं और गन्दी जगह से यहां लाकर रखा है। कैसे लाए, रुपये कहां से जुटाए होंगे और बाद में कर्ज कैसे चुकेगा, ये सब बातें सोचने में वह असमर्थ था। हां, एक बात अवश्य सोचता था कि चाहे जैसे उसे जिन्दा रहना है।

उस समय भवानीचरण कमरे में नहीं थे। शैलेन एक तश्तरी में थोड़े फल लिए कालीचरण के पास आया और तश्तरी को टेबल पर रखकर प्रणाम किया, फिर बोला, "मुझसे बड़ा अपराध हुआ है, क्षमा कर दीजिए।"

कालीचरण पहले तो घबराया, परन्तु शैलेन का मुख का भाव देखकर समझ गया कि इसमें कोई कपट की बात नहीं है। पहले-पहल जब उसने मेस में शैलेन के यौवनोद्दीप्त गौर मुख को देखा था तब उसका मन उसकी ओर खिंचा था, किन्तु अपनी दीनता की लज्जा के कारण उसके पास नहीं गया। यदि अपनी हैसियत भी शैलेन जैसी होती तो मित्र के रूप में उसे पाकर प्रसन्नता ही होती। किन्तु इतने निकट रहकर भी बीच की दीवार को लांघने का कोई उपाय न था। परन्तु आज जब शैलेन फलों की तश्तरी लिए उसकी शय्या के पास आ खड़ा हुआ तब गहरी सांस लेकर उसने उसके सुन्दर मुखड़े की ओर देखा। क्षमा के शब्द तो उसके मुंह से नहीं निकले परन्तु धीरे-धीरे फल उठाकर खाने लगा, मानो जो कुछ कहना था इसी रूप में कह दिया।

वह प्रतिदिन आश्चर्यपूर्वक देखता कि उसके पिता के साथ शैलेन की बड़ी घनिष्ठता हो गई है और शैलेन उन्हें बाबा कहता है। उसने दादी के हाथ की बनी अमावट, अचार इत्यादि चुराकर खाने की बात भी कह सुनाई। शैलेन की इस स्वीकृति से कालीचरण पुलकित हो गया। यदि सरकार कद्र करे तो वह अपनी मां के हाथ की चीजें सबको बुलाकर खिला सकता है। वह रोग-शय्या कालीचरण के लिए *आनन्द-गोष्ठी-सी हो गई, ऐसे सुख के क्षण उसके जीवन में शायद ही कभी आए होंगे। वह सोचता, 'यदि मां यहां उपस्थित होती तो* वह इस कौतुकी युवक को कितना प्यार करती!'

केवल एक बात ऐसी थी जिसकी चर्चा इस आनन्द के प्रवाह में कभी-कभी बाधक हो उठती थी। कालीचरण के मन में अपनी गरीबी के लिए एक अभिमान था। इस बात का गर्व करने में उसे शर्म आती थी कि कभी उसका घराना ऐश्वर्यमान था। 'हम गरीब हैं' इस बात को वह किसी भी किन्तु-परन्तु से ढकने को तैयार नहीं है। उधर भवानीचरण जब उन दिनों का जिक्र करते तो घुम-फि[illegible]समें

हुंचने के चन्द घण्टे बाद ही सब खेल खत्म करके चला गया। वहांशा
में वह 'मां, मां' पुकारता रहा, उसकी वह पुकार मां की छाती में
सदा के लिए विंधी रह गई। परन्तु इस भय से कि बेटे के विना
भवानीचरण कैसे जीवित रहेंगे, उन्होंने अपने दुःख-शोक को प्रकट
नहीं होने दिया। उनका पुत्र मानो आकर उनके पति में ही समा
गया है, यह समझकर उन्होंने पति की एकान्त सेवा का बोझ अपने
गहरी चोट खाए हृदय पर उठा लिया। प्राणों ने कहा, 'अब नहीं
सहा जाता!' फिर भी उन्हें सहना पड़ा।

रात काफी बीत चुकी थी। गहरे शोक से चूर होकर रासमणि
को कुछ देर के लिए तन्द्रा-सी आ गई थी, परन्तु भवानीचरण को
किसी तरह नींद न आई। कुछ देर तक करवटें लेते रहे, परन्तु अन्त
में एक गहरी सांस लेकर 'दयामय भगवान' कहते उठ गए। गांव की
पाठशाला में पढ़ने के दिनों में कालीचरण कोने वाले कमरे में पढ़ा
करता था। भवानीचरण अपने कंपित कर में दीपक लिए वहीं गए।
रासमणि की बनाई गद्दी तख्त पर बिछी है और उसपर जगह-जगह
स्याही के दाग पड़े हुए हैं; धुंधली दीवार पर कोयले से खिंची ज्यामिति
की रेखाएं वैसी ही हैं और तख्त के एक तरफ़ बादामी कापियों
साथ रायल रीडर के कुछ फटे-फुटे पृष्ठ भी पड़े हुए हैं। उसके ब
पन के नन्हे पांव की एक चप्पल घर के एक कोने में पड़ी हुई है
सदा की उपेक्षित यह एक चप्पल ही आज संसार की एक बड़ी
बड़ी नियामत के रूप में दिखाई पड़ी।

टिन के सन्दूक पर दीपक रख भवानीचरण उसी तख्त पर
गए। सूखी आंखों में आंसू तो न आए पर छाती के भीतर न
कैसा होने लगा कि सांस लेने में उनकी पसलियां फटने लगीं।
नहीं रहा गया तो पूर्व ओर की खिड़की खोलकर उसकी एक
को पकड़े अंधेरे में बाहर की ओर देखने लगे।

अंधेरी रात, रिमझिम पानी बरस रहा है, सामने की चारदीवारी से घिरा घना उपवन है। पढ़ने के कमरे में सामने ही कालीचरण ने ...ी जमीन खोद-खादकर बगीचा लगाने की चेष्टा की थी। अब भी उसके हाथ की एक बेल खूब फैल रही है और उसपर अगणित फल मिल रहे हैं।

उस बच्चे के इस बगीचे को देखते ही भवानीचरण के प्राण कंठ तक आ गए। अब उनके जीवन में कोई आशा नहीं। पूजा की छुट्टियां अब भी आएंगी, परन्तु जिसके बिना उनका अकिंचन गृह सूना हो गया है, वह अब कभी न आएगा, किसी छुट्टी में घर न लौटेगा।

'हाय, मेरे बच्चे' कहकर और सिर पकड़कर वे वहीं जमीन पर बैठ गए। कालीचरण माता-पिता की गरीबी दूर करने कलकत्ता गया था; पर हाय री किस्मत, उन्हें इस संसार में बिलकुल गरीब और बेबस छोड़कर चला गया।

बाहर वर्षा और जोर से होने लगी।

इसी समय अंधेरे में कुछ खुरखुराहट हुई, किसीके पैरों की ध्वनि आई। भवानीचरण का हृदय धड़कने लगा। किसी रूप में भी जिसकी आशा नहीं की जा सकती, उसकी ही आशा उठ रही है। ऐसा लगा मानो कालीचरण अपना बगीचा देखने आया हो। 'इतनी वर्षा में वह भीग जाएगा।' मन की इस बेकली के बीच उन्होंने देखा कि क्षण-भर के लिए कोई खिड़की के सामने आकर खड़ा हो गया है, शरीर सफेद चद्दर से ढका है, अंधेरे में मुंह ठीक दिखाई नहीं देता है, पर कद से कालीचरण ही लगता है।

भवानीचरण 'आ गया बेटा' कहते हुए झपटकर दरवाजे की ओर बढ़े और दरवाजा खोलकर वहां पहुंच गए। पर देखा, वहां कोई नहीं है। सारे बगीचे को छान आए पर कहीं कोई नहीं मिला। गहरी रात के गहरे अंधेरे में उन्होंने रुंधे गले से पुकारा, "बेटा काली...

पहुंचने के चन्द घण्टे बाद ही सब खेल खत्म करके चला गया। बेहोशी में वह 'मां, मां' पुकारता रहा, उसकी वह पुकार मां की छाती में सदा के लिए विंधी रह गई। परन्तु इस भय से कि बेटे के विना भवानीचरण कैसे जीवित रहेंगे, उन्होंने अपने दुःख-शोक को प्रकट नहीं होने दिया। उनका पुत्र मानो आकर उनके पति में ही समा गया है, यह समझकर उन्होंने पति की एकान्त सेवा का बोझ अपने गहरी चोट खाए हृदय पर उठा लिया। प्राणों ने कहा, 'अब नहीं सहा जाता !' फिर भी उन्हें सहना पड़ा।

रात काफी बीत चुकी थी। गहरे शोक से चूर होकर रासमणि को कुछ देर के लिए तन्द्रा-सी आ गई थी, परन्तु भवानीचरण को किसी तरह नींद न आई। कुछ देर तक करवटें लेते रहे, परन्तु अन्त में एक गहरी सांस लेकर 'दयामय भगवान' कहते उठ गए। गांव की पाठशाला में पढ़ने के दिनों में कालीचरण कोने वाले कमरे में पढ़ा करता था। भवानीचरण अपने कंपित कर में दीपक लिए वहीं गए। रासमणि की बनाई गद्दी तख्त पर बिछी है और उसपर जगह-जगह स्याही के दाग पड़े हुए हैं; धुंधली दीवार पर कोयले से खिंची ज्यामिति की रेखाएं वैसी ही हैं और तख्त के एक तरफ बादामी कापियों के साथ रायल रीडर के कुछ फटे-फुटे पृष्ठ भी पड़े हुए हैं। उसके बच-पन के नन्हे पांव की एक चप्पल घर के एक कोने में पड़ी हुई है। सदा की उपेक्षित यह एक चप्पल ही आज संसार की एक बड़ी से बड़ी नियामत के रूप में दिखाई पड़ी।

टिन के सन्दूक पर दीपक रख भवानीचरण उसी तख्त पर बैठ गए। सूखी आंखों में आंसू तो न आए पर छाती के भीतर न जाने कैसा होने लगा कि सांस लेने में उनकी पसलियां फटने लगीं। बैठे नहीं रहा गया तो पूर्व ओर की खिड़की खोलकर उसकी एक ... को पकड़े अंधेरे में बाहर की ओर देखने लगे।

अंधेरी रात, रिमझिम पानी बरस रहा है, सामने की चारदीवारी ा घिरा घना उपवन है। पढ़ने के कमरे मे सामने ही कालीचरण ने ोटी जमीन खोद-खादकर बगीचा लगाने की चेष्टा की थी। अब ी उसके हाथ की एक बेल खूब फैल रही है और उसपर अगणित ल मिल रहे हैं।

इस बच्चे के इस बगीचे को देखते ही भवानीचरण के प्राण कंठ क आ गए। अब उनके जीवन में कोई आशा नहीं। पूजा की ुट्टियां अब भी आएगी, परन्तु जिसके बिना उनका अकिंचन गृह ूना हो गया है, वह अब कभी न आएगा, किसी छुट्टी में घर न लौटेगा।

'हाय, मेरे बच्चे' कहकर और सिर पकड़कर वे वहीं जमीन पर बैठ गए। कालीचरण माता-पिता की गरीबी दूर करने कलकत्ता गया था; पर हाय री किस्मत, उन्हें इस संसार में बिलकुल गरीब और बेबस छोड़कर चला गया।

बाहर वर्षा और जोर से होने लगी।

इसी समय अंधेरे में कुछ खुरखुराहट हुई, किसीके पैरों की ध्वनि आई। भवानीचरण का हृदय धड़कने लगा। किसी रूप मे भी जिसकी आशा नहीं की जा सकती, उसकी ही आशा उठ रही है। ऐसा लगा मानो कालीचरण अपना बगीचा देखने आया हो। 'इतनी वर्षा में वह भीग जाएगा।' मन की इस बेकली के बीच उन्होंने देखा कि क्षण-भर के लिए कोई खिड़की के सामने आकर खड़ा हो गया है, शरीर सफेद चद्दर से ढका है, अंधेरे में मुंह ठीक दिखाई नहीं देता है, पर कद से कालीचरण ही लगता है।

भवानीचरण 'आ गया बेटा' कहते हुए झपटकर दरवाजे की ओर बढ़े और दरवाजा खोलकर वहां पहुंच गए। पर देखा, वहां कोई नहीं है। सारे बगीचे को छान आए पर कहीं कोई नहीं मिला। गहरी रात के गहरे अंधेरे में उन्होंने रुंधे गले से पुकारा, "बेटा कालीचरण!"

पर कोई उत्तर नहीं मिला। हां, उनकी पुकार सुनकर नटवर नौकर दौड़ता आया और उन्हें पकड़कर अन्दर ले गया।

दूसरे दिन सुबह जब नटवर उस कमरे में झाड़ू लगाने गया तो देखा कि खिड़की के सामने एक पोटली पड़ी है। ले जाकर भवानी-चरण को दे दी। भवानीचरण ने खोलकर देखा कि कुछ पुराने कागज़ हैं। चश्मा लगाकर पढ़ते ही दौड़कर रासमणि के पास पहुंचे।

उनके हाथ से कागज़ लेकर रासमणि ने पूछा, "क्या है?"

भवानीचरण बोले, "वही पुराना वसीयतनामा।"

रासमणि ने पूछा, "किसने दिया?"

भवानीचरण ने कहा, "कल रात में कालीचरण आया था, वही दे गया है।"

रासमणि ने कहा, "अब इसका क्या होगा?"

भवानीचरण बोले, "हां, अब तो कोई आवश्यकता नहीं।" और पत्नी के हाथ से लेकर उसके टुकड़े-टुकड़े कर डाले।

गांव में खबर फैल गई। बगलाचरण ने गर्व से सिर ऊंचा करके कहा, "देखा, मैंने पहले ही कह दिया था कि वसीयतनामे का उद्धार कालीचरण के ही हाथों होगा।"

मोदी रामचरण बोला, "लेकिन कल रात की गाड़ी से एक गोरा लड़का आया था, उसने मेरी दूकान पर आकर मुझसे चौधरी-वाड़ी का पता पूछा था; मैंने रास्ता बता दिया था। उसके हाथ में कपड़े से बंधी एक पोटली थी।"

"फिजूल बकता है।" कहकर बगलाचरण ने उसकी बात उड़ा दी।

# घाट की बात

पत्थर पर यदि ये घटनाएं लिखी रहतीं, तो कितने ही दिनों की कितनी ही बातें तुम मेरी हर सीढ़ी पर पढ़ सकते। पुरानी बातें अगर सुनना चाहते हो तो मेरी इन सीढ़ियों पर बैठ जाओ। मन लगाकर पानी की लहरों की ओर कान लगाए रहो। अतीत काल की कितनी ही भूली हुई बातें सुनाई देंगी।

मुझे और एक दिन की बात याद आ रही है। वह भी ठीक आज का सा ही दिन था। आश्विन के आने में दो ही चार दिन बाकी थे। सवेरे के वक्त नवीन शीत ऋतु की धीमी-धीमी हवा सोकर उठे हुओं की देह में नया जीवन ला रही थी। पेड़ों के पत्तों को जरा-जरा सुरसुरी-सी आ रही थी।

गंगा ऊपर तक भरी हुई है, मेरी सिर्फ चार सीढ़ियां पानी के ऊपर जाग रही हैं। जल के साथ स्थल की गलबहियां हो रही हैं। किनारे पर आम के बाग के नीचे जहां अब अरुई का जंगल जम गया है वहां तक गंगा का पानी आ पहुंचा है। नदी के उस मुहाने के पास तीन पुराने पजाए पानी के भीतर उभरे हुए हैं। धीवरों की जो नावें किनारे पर बबूल के पेड़ों से बंधी थीं वे सवेरे की ज्वार के पानी पर तैरती हुई डगमग-डगमग कर रही हैं, चपल यौवन ज्वार का पानी इतरा-इतराकर उनके दोनों तरफ छुप-छुपकर आघात कर रहा है, मधुर परिहास से मानो वह उनके कान पकड़कर हिला-हिला जाता है।

भरी गंगा के ऊपर शरत्-प्रभात की जो धूप पड़ी है उसका रंग कच्चे सोने जैसा, चम्पा के फूल के समान। धूप का ऐसा रंग और किसी भी समय नहीं दिखाई देता। बीच की रेती पर उगी हुई लम्बी-लम्बी कांस पर धूप पड़ रही है। अभी तक कांस के फूल सब खिले नहीं हैं, खिलने शुरू ही हुए हैं।

राम-राम कहते हुए मल्लाहों ने नावें खोल दीं। सूर्य-लोक में चिड़ियां जैसे पर फैलाकर आनन्द से नीले आसमान में उड़ रही हैं, छोटी-छोटी नावें भी ठीक वैसे ही छोटे-छोटे पाल चढ़ाकर सूर्य की किरणों में निकल पड़ी हैं। वे चिड़ियों जैसी ही मालूम देती हैं, मानो राजहंसों की तरह पानी में तैर रही हों और आनन्द में आकर दोनों पर आकाश में फैला दिए हों।

भट्टाचार्यजी ठीक नियमित समय पर पंचपात्र हाथ में लिए स्नान करने आए। स्त्रियां भी एक-एक, दो-दो करके पानी भरने आईं।

यह बहुत ज्यादा दिनों की बात नहीं है। हां, तुम लोगों को बहुत दिनों की जरूर मालूम हो सकती है, पर मुझे तो ऐसा जान पड़ता है कि जैसे कल की बात हो। मेरे दिन तो गंगा के स्रोत के साथ खेलते-खेलते बह जाते हैं, बहुत दिनों से एक जगह पड़ा-पड़ा मैं ऐसा ही देख रहा हूं, इसलिए समय मुझे बहुत लम्बा नहीं मालूम देता। मेरे दिन की धूप और रात की छाया रोज मेरी गंगा पर पड़ती है और रोज उसपर से पुछकर मिट जाती है, कहीं भी उनकी छवि नहीं दिखाई देती। इसीलिए यद्यपि मैं देखने में वृद्ध-सा लगता हूं, पर, हृदय मेरा हमेशा नया और हरा-भरा रहता है। वर्षों की पुरानी स्मृति की काई के भार से आच्छन्न होकर मेरी सूर्य-किरणें मारी नहीं जातीं। हां, कभी-कभी एक-आध काई का टुकड़ा बहकर आता और देह से लगकर फिर स्रोत में बह जाता है। फिर भी ऐसा नहीं कहा जा सकता कि यह काई कुछ है ही नहीं। जहां गंगा का स्रोत नहीं पहुंचता वहां मेरे छेदों-दरारों में जो लता या शैवाल या पौधे उत्पन्न

हुए हैं वे ही मेरे पुराने होने के गवाह हैं। उन्हीके पुराने काल को स्नेह-पाश मे बाधकर मैंने उसे हमेशा के लिए श्यामल मधुर और नवीन बना रखा है। गंगा प्रतिदिन मेरे पास से एक-एक सीढी उतरती जा रही है; और मैं भी एक-एक सीढ़ी करके पुराना होता जा रहा हूं।

चक्रवर्ती घराने के वह जो वृद्ध पुरुष स्नान करके रामनामी ओढ़ कांपते हुए माला जपते-जपते घर को लौट रहे हैं, उनकी नानी तब इतनी-सी थी। मुझे याद है, उसका एक खेल था,—वह रोज घीकुवांर का एक पत्ता गंगा मे बहा जाती थी। मेरी दाहिनी बाहु के पास एक भंवर-सा था, वहीं पर उसका वह पत्ता लगातार घूमा करता था, और वह गागर रखकर खडी-खड़ी उसीको देखा करती थी। जब देखा कि कुछ दिन बाद वह लडकी बडी हो गई और अपनी एक लड़की को साथ लेकर पानी भरने आई, उसके बाद वह लडकी भी फिर बडी हो गई और अपनी साथ की लडकियों के ऊपर पानी उछालकर ऊधम मचाने पर वह भी उन्हे डांटती-डपटती और भले-मानसो जैसा आचरण करने की शिक्षा देती, तब मुझे वही घीकुवार की नाव बहाने की बात याद आती और बडा कुतूहल मालूम होता।

जो बात कहना चाहता हूं वह आती ही नही। एक बात उठाता हूं तब तक स्रोत में दूसरी बात बह जाती है। बातें आती हैं, चली जाती हैं, उन्हें थामकर नही रख सकता। एक-एक कहानी उस घीकुवार की नाव की तरह भंवर मे पडकर बिना आराम किए लौट-लौट आती है। इसी तरह आज एक कहानी अपना बोझ लेकर मेरे आसपास घूम-फिर रही है, अब डूबी कि अब डूबी। उस पत्ते की तरह ही वह छोटी-सी है, उसमे ज्यादा कुछ नही है, खेल के दो फूल हैं। उसे डूबते देखकर कोमलहृदय बालिका केवल एक लम्बी सांस खीचकर घर लौट जाएगी।

मन्दिर के पास जहां वह गुसाइयो की गोहाल का बास का घेरा

देख रहे हो, वहां एक वंबूल का पेड़ था। उसके नीचे हफ्ते में एक रोज़ पैंठ लगती थी। तब वहां गुसाइयों का घर-द्वार नहीं बना था। जहां अभी उनका चण्डी-मण्डप है वहां मात्र एक फूस की झोंपड़ी थी।

यह बरगद का पेड़, जो आज मेरी पसलियों में हाथ फैलाकर, विकट और लम्बी कठिन उंगलियों जैसी अपनी जड़ों से मेरे विदीर्ण पाषाण-प्राण को मुट्ठी में दबाए हुए है, यह वृक्ष तब इतना-सा छोटा पौधा था। अपनी हरी-भरी नई पत्तियों को लिए यह सिर उठाकर खड़ा हो रहा था। घाम पड़ने पर इसकी उन पत्तियों की छांह मेरे ऊपर सारे दिन खेला करती, इसकी नई जड़ें बच्चों की उंगलियों की तरह मेरी छाती के आसपास चुलबुलाया करतीं। कोई इसकी एक पत्ती भी तोड़ता तो मुझे पीड़ा होती।

मेरी उमर यद्यपि काफ़ी हो चुकी थी, फिर भी मैं सीधा था। आज मैं पीठ की रीढ़ टूट जाने से अष्टावक्र की तरह टेढ़ा-मेढ़ा हो गया हूं और गहरी त्रिवली रेखाओं की तरह मेरे शरीर पर हज़ारों जगह दरारें पड़ गई हैं, मेरे भीतर दुनिया-भर के मेढक जाड़े के दिनों में लम्बी नींद सोने की तैयारियां कर रहे हैं, पर उन दिनों मेरी ऐसी दशा नहीं थी। सिर्फ मेरी बाईं भुजा में बाहर की तरफ दो ईंटों की कमी थी, उस खोह में एक चिड़िया ने घोंसला बना लिया था। तड़के ही जब वह करवट बदलकर जागती और मछली की पूंछ की तरह अपनी डबल पूंछ को दो-चार बार जल्दी-जल्दी नचाकर सीटी देकर आसमान में उड़ जाती, तब मैं समझ लेता कि कुसुम के घाट पर आने का समय हो गया।

जिस लड़की की बात मैं कह रहा हूं, घाट की और-और लड़कियां उसे कुसुम कहा करती थीं। शायद कुसुम ही उसका नाम था। पानी पर जब कुसुम की छोटी-सी छाया पड़ती, तो मेरे मन में आता कि किसी तरह उस छाया को मैं पकड़ रखूं। उसमें कुछ ऐसी ही मिठास थी। वह जब मेरे ऊपर पैर रखती और उसके दोनों पैरों के छड़े जब

बजने लगते तब मेरी दरारों के घास-पौधे मानो पुलकित हो उठते। कुसुम बहुत ज्यादा खेलती-इतराती हो या हंसी-मसखरी करती हो सो बात नहीं, तो भी ताज्जुब की बात यह थी कि उसकी जितनी भी सखी-सहेलियां थीं, उनमें उस जैसी कोई भी न थी। चंचल लड़कियों का उसके बिना काम ही न चलता था। कोई उसे 'कुसी' कहती तो कोई 'खुसी' और कोई 'राक्षसी'। उसकी मां उसे कुसुमी कहती थी। जब देखो तब कुसुम पानी के किनारे ही बैठी मिलती। पानी के साथ उसके हृदय का मानो कोई गहरा नाता हो। पानी उसे बड़ा अच्छा लगता।

कुछ दिन बाद कुसुम को फिर घाट पर नहीं देखा। भुवना और सुवर्णा घाट पर रोया करतीं। एक दिन सुनने में आया कि उनकी कुसी-खुसी-राक्षसी को कोई ससुराल ले गया है। वहां सब नये आदमी हैं, नया घर-द्वार है, और नया ही रास्ता और घाट है। पानी के कमल को मानो कोई जमीन पर बोने ले गया हो।

धीरे-धीरे मैं कुसुम की बात एक तरह से भूल रहा था। साल-भर बीत गया। घाट की लड़कियां कुसुम की बात भी ऐसी कुछ नहीं छेड़तीं। एक दिन शाम के वक्त बहुत दिनों के परिचित पैरों के स्पर्श से सहसा मैं चौंक उठा। मालूम हुआ, शायद कुसुम के पैर हैं ये। वे ही तो हैं, पर उन पैरों में वह संगीत नहीं है। कुसुम के पैरों का स्पर्श और छड़ों की आवाज़ हमेशा से मैं दोनों का एक साथ अनुभव करता आया हूं। आज अचानक उन छड़ों की आवाज न सुनकर संध्या समय का जल कल्लोल कैसा तो उदास-सा सुनाई पड़ने लगा, और आम के बाग में पत्तों को खड़खड़ाती हुई हवा कैसा तो हाहाकार-सा करने लगी।

कुसुम विधवा हो गई है। सुना है, उसका पति परदेश में नौकरी करता था। दो-एक दिन के सिवा पति से उसकी अच्छी तरह भेंट भी न हो पाई थी। चिट्ठी से वैधव्य का समाचार पाकर आठ बरस की उमर में माथे का सिन्दूर पोंछकर, शरीर के गहने

देख रहे हो, वहां एक बबूल का पेड़ था। उसके नीचे हफ्ते में एक रोज़ पेंठ लगती थी। तब वहां गुसाइयों का घर-द्वार नहीं बना था। जहां अभी उनका चण्डी-मण्डप है वहां मात्र एक फूस की झोंपड़ी थी।

यह बरगद का पेड़, जो आज मेरी पसलियों में हाथ फैलाकर, विकट और लम्बी कठिन उंगलियों जैसी अपनी जड़ों से मेरे विदीर्ण पाषाण-प्राण को मुट्ठी में दबाए हुए है, यह वृक्ष तब इतना-सा छोटा पौधा था। अपनी हरी-भरी नई पत्तियों को लिए यह सिर उठाकर खड़ा हो रहा था। घाम पड़ने पर इसकी उन पत्तियों की छांह मेरे ऊपर सारे दिन खेला करती, इसकी नई जड़ें बच्चों की उंगलियों की तरह मेरी छाती के आसपास चुलबुलाया करतीं। कोई इसकी एक पत्ती भी तोड़ता तो मुझे पीड़ा होती।

मेरी उमर यद्यपि काफी हो चुकी थी, फिर भी मैं सीधा था। आज मैं पीठ की रीढ़ टूट जाने से अष्टावक्र की तरह टेढ़ा-मेढ़ा हो गया हूं और गहरी त्रिवली रेखाओं की तरह मेरे शरीर पर हज़ारों जगह दरारें पड़ गई हैं, मेरे भीतर दुनिया-भर के मेढक जाड़े के दिनों में लम्बी नींद सोने की तैयारियां कर रहे हैं, पर उन दिनों मेरी ऐसी दशा नहीं थी। सिर्फ मेरी बाईं भुजा में बाहर की तरफ दो ईंटों की कमी थी, उस खोह में एक चिड़िया ने घोंसला बना लिया था। तड़के ही जब वह करवट बदलकर जागती और मछली की पूंछ की तरह अपनी डबल पूंछ को दो-चार बार जल्दी-जल्दी नचाकर सीटी देकर आसमान में उड़ जाती, तब मैं समझ लेता कि कुसुम के घाट पर आने का समय हो गया।

जिस लड़की की बात मैं कह रहा हूं, घाट की और-और लड़कियां उसे कुसुम कहा करती थीं। शायद कुसुम ही उसका नाम था। पानी पर जब कुसुम की छोटी-सी छाया पड़ती, तो मेरे मन में आता कि किसी तरह उस छाया को मैं पकड़ रखूं। उसमें कुछ ऐसी ही मिठास थी। वह जब मेरे ऊपर पैर रखती और उसके दोनों पैरों के छड़े जब

बजने लगते तब मेरी दरारों के घास-पौधे मानो पुलकित हो उठते। कुसुम बहुत ज्यादा खेलती-इतराती हो या हंसी-मसखरी करती हो सो बात नहीं, तो भी ताज्जुब की बात यह थी कि उसकी जितनी भी सखी-सहेलियां थीं, उनमें उस जैसी कोई भी न थी। चंचल लड़कियों का उसके बिना काम ही न चलता था। कोई उसे 'कुसी' कहती तो कोई 'खुमी' और कोई 'राक्षसी'। उसकी मां उसे कमूमी कहती थी। जब देखो तब कुसुम पानी के किनारे ही बैठी मिलती। पानी के साथ उसके हृदय का मानो कोई गहरा नाता हो। पानी उसे बड़ा अच्छा लगता।

कुछ दिन बाद कुसुम को फिर घाट पर नहीं देखा। भुवना और सुवर्णा घाट पर रोया करती। एक दिन सुनने में आया कि उनकी कुसी-खुमी-राक्षसी को कोई ससुराल ले गया है। वहां सब नये आदमी हैं, नया घर-द्वार है, और नया ही रास्ता और घाट है। पानी के कमल को मानो कोई ज़मीन पर बोने ले गया हो।

धीरे-धीरे मैं कुसुम की बात एक तरह से भूल रहा था। साल-भर बीत गया। घाट की लड़कियां कुसुम की बात भी ऐसी कुछ नहीं छेड़तीं। एक दिन शाम के वक्त बहुत दिनों के परिचित पैरों के स्पर्श से सहसा मैं चौंक उठा। मालूम हुआ, शायद कुसुम के पैर हैं ये। वे ही तो हैं, पर उन पैरों में वह संगीत नहीं है। कुसुम के पैरों का स्पर्श और छड़ों की आवाज हमेशा से मैं दोनों का एक साथ अनुभव करता आया हूं। आज अचानक उन छड़ों की आवाज न सुनकर संध्या समय का जल कल्लोल कैसा तो उदास-सा सुनाई पड़ने लगा, और आम के बाग में पत्तों को खड़खड़ाती हुई हवा कैसा तो हाहाकार-सा करने लगी।

कुसुम विधवा हो गई है। सुना है, उसका पति परदेश में नौकरी करता था। दो-एक दिन के सिवा पति से उसकी अच्छी तरह भेंट भी न हो पाई थी। चिट्ठी से वैधव्य का समाचार पाकर आठ बरस की उमर में माथे का सिन्दूर पोंछकर, शरीर के गहने उतारकर, कुसुम

के एक कोने में न उठती थी। आज तुम जैसे उनके बारे में नहीं सोच सकती कि तुम्हारी दादियां भी सचमुच एक दिन खेलती-फिरती थीं; आज का दिन जैसा सत्य है, जैसा जीता-जागता है, वह दिन भी ऐसा ही सत्य था; तुम्हारी तरह करुण हृदय लेकर सुख में, दुःख में वे भी तुम्हारी ही तरह डगमगाती हुई झूली हैं, वैसे ही आज का यह शरत् का दिन, उनसे रहित, उनके सुख-दुःख की स्मृति के लेश-मात्र से रहित, आज का यह शरद् ऋतु के सूर्य-किरणों का आनन्द-पूर्ण सौन्दर्य उनकी कल्पना के सामने उससे भी अधिक अगोचर था।

उस दिन भोर से ही उत्तर की प्रथम पवन मन्द-मन्द बहती हुई खिले हुए बकुल के फूलों में से एक-आध फूल उड़ाकर मेरे ऊपर फेंक रही थी। मेरे पत्थर पर थोड़ी-थोड़ी ओस की बूंदें पड़ी हुई थीं। उस दिन सवेरे न जाने कहां से सौम्य और उज्ज्वल चेहरे वाला, गोरे बदन और लम्बे कद का एक नवीन सन्यासी आया, और मेरे सामने वाले उन शिव-मन्दिरों में ठहर गया। उस संन्यासी के आने की बात गांव-भर में फैल गई। स्त्रियां अपनी-अपनी गागर रखकर बाबाजी को प्रणाम करने के लिए मन्दिर में जमा होने लगीं।

मन्दिर में भीड़ दिनोंदिन बढ़ने लगी। एक तो सन्यासी, दूसरे अनुपम उनका रूप, और उसपर वे किसीकी अवहेलना नहीं करते। बच्चों को वे गोद में बिठा लेते और माताओं से घर के काम-धन्धों की बातें पूछते। थोड़े ही दिनों में स्त्री-समाज में उनकी बहुत ज्यादा प्रतिष्ठा हो गई, उनमें वे पुजने लगे। उनके पास पुरुष भी बहुत आते। किसी दिन वे 'भागवत' पढ़ते तो किसी दिन 'भगवद्गीता' की व्याख्या करते, किसी दिन मन्दिर में बैठकर तरह-तरह की शास्त्र-चर्चा करते। उसके पास कोई उपदेश सुनने आता तो कोई मन्त्र लेने, और कोई रोग की दवा पूछने। उनके रूप का क्या पूछना! जान पड़ता, मानो साक्षात् महादेव ही मनुष्य का शरीर धरकर अपने मन्दिर में आ विराजे हों।

संन्यासी प्रतिदिन तड़के ही, सूर्योदय से पहले, शुक्रतारा को सामने रखकर गंगा के पानी में गले तक डूबकर धीर-गम्भीर स्वर में संध्या-वन्दन करते, और तब मुझे पानी की तरंगों का कलकल शब्द न सुनाई देता। उनके उस कण्ठ-स्वर को सुनते-सुनते गंगा के पूरब किनारे का आकाश गुलाबी हो उठता, बादलों के किनारे-किनारे अरुण रेखाएं पड़ जातीं, अंधकार मानो खिलने वाली कली की ऊपर की पपड़ी की तरह फटकर चारों तरफ झुक जाता और आकाश-सरोवर पर उषा की लाल आभा थोड़ी-थोड़ी करके निकल आती। मानो यह महापुरुष गंगा के पानी में खड़ा होकर पूरब की ओर दृष्टि किए जिस महामन्त्र को पढ़ता जाता उसके एक-एक शब्द के उच्चारण के साथ-साथ निशीथ रजनी की माया दूर हो जाती, चांद और तारे पश्चिम को उतरते जाते और सूर्य पूर्वाकाश में उदित होता रहता, और इस तरह जगत का दृश्यपट बदल जाता। है कौन यह मायावी! गंगा-स्नान करके संन्यासी जब होम-शिखा के समान अपने लम्बे गोरे पुण्य-शरीर को लिए पानी से निकलता और उसके जटाजूट से पानी झरता रहता नये सूरज की किरणें उसके समस्त अंगों पर पड़कर चमचमाती रहतीं।

इस तरह और भी कई महीने बीत गए। चैत के महीने में सूर्य-ग्रहण के समय हजारों आदमी गंगा नहाने आए। बबूल के पेड़ों के नीचे बड़ी भारी पैंठ लगी। इस मौके पर संन्यासी के दर्शन के लिए भी बहुत-से आदमी आए। जिस गांव में कुसुम की ससुराल थी वहां से भी बहुत-सी औरतें आईं।

सवेरे का समय था। मेरी सीढ़ियों पर बैठे संन्यासी जप कर रहे थे। उन्हें देखते ही अचानक एक स्त्री अपनी साथिन का कंधा मसककर बोल उठी, "अरी ओ, ये तो अपनी कुसुम के पति मालूम होते हैं!"

एक स्त्री अपने घूंघट को ज़रा ऊंचा करके कहने लगी, "अरी, हां री, ये तो हमारे चटर्जियों के घर के छोटे बाबू हैं !" और एक जो थी वह घूंघट का इतना आडम्बर न रखती थी, उसने कहा, "हां री, वैसी ही नाक है, वैसी ही आंखें हैं !" चौथी ने सन्यासी की तरफ बिना देखे ही गहरी सांस लेकर गागर से पानी को धक्का देकर कहा, "हाय, वह अब कहां है ! अब क्या वो कभी आएगा ! कुसुम के ऐसे भाग्य कहां !" तब फिर किसीने कहा, "उनके इतनी दाढ़ी नहीं थी।" कोई बोली, "वे ऐसे दुबले नहीं थे।" कोई कहने लगी, "वे इतने लम्बे कहां थे ?" इस तरह बात का लगभग फैसला-सा हो गया, और चर्चा जहां की तहां दब गई।

गांव के और सबों ने सन्यासी को देखा था, सिर्फ कुसुम ने नहीं देखा। ज्यादा आदमियों का समागम होते रहने से कुसुम ने मेरे पास आना बिलकुल छोड़-सा दिया था। एक दिन सन्ध्या के बाद पूनो का चांद आकाश में उठते देख शायद हम दोनों का पुराना सम्बन्ध उसे याद आ गया।

उस समय घाट पर और कोई नहीं था। झींगुर अपनी 'झीं-झीं' की तान अलाप रहे थे। मन्दिर के घण्टा-घड़ियालों की ध्वनि भी कुछ देर पहले बन्द हो गई थी, उसकी आखिरी गूंज की तरंगें क्षीणतर होकर उस पार के छायामय पेड़ों की तरह विलीन हो गईं। धीरे-धीरे शुभ्र चांदनी से जल-स्थल और आकाश भर गया; मेरी सीढ़ियों पर ज्वार का पानी छपछप करने लगा। कुसुम आई, और मेरे ऊपर अपनी छाया डालकर बैठ गई। हवा थम चुकी है। पेड़-पौधे भी चुप्पी साध गए हैं। कुसुम के सामने है गंगा की छाती पर बेरोक-टोक फैली हुई चांदनी। अंधेरा उसके पीछे, आसपास, पेड़-पत्तियों में, मन्दिर की छाया में, टूटे-फूटे मकानों की भीतों में, तालाब के किनारे और ताड़ के पेड़ों के नीचे अपना मुंह छिपाए दुबककर बैठ गया है। छतिवन के पेड़ों की डालियों पर चमगादड़ लटक रहे हैं। बस्ती के

पास गीदड़ों की जोरों की चीख उठी और थम गई।

संन्यासी धीरे-धीरे मन्दिर के भीतर से वाहर निकल आए। घाट पर आकर दो-एक सीढ़ी उतरते ही उनकी दृष्टि कुसुम पर पड़ी। अकेली स्त्री को ऐसे एकान्त स्थान में वैठी देख वे लौटना ही चाहते थे कि इतने में सहसा कुसुम ने मुंह उठाकर पीछे की ओर देखा।

उसके सिर का कपड़ा पीछे को खिसक गया। खिलते हुए फूल पर जैसे चांदनी पड़ती है, मुंह उठाते ही कुसुम के मुंह पर वैसे ही चांदनी आ पड़ी। उसी क्षण दोनों ने एक-दूसरे को देखा, मानो जान-पहचान हो गई। ऐसा लगा जैसे पहले जन्म की जान-पहचान हो।

सिर के ऊपर से उल्लू वोलता हुआ उड़ गया। उस आवाज़ से चौंककर कुसुम ने होश सम्हाला, सिर का कपड़ा खींच लिया; और उठकर संन्यासी के पैरों के पास जाकर साष्टांग प्रणाम किया।

संन्यासी ने आशीर्वाद देकर पूछा, "तुम्हारा नाम क्या है ?"

"कुसुम।"

उस रात को फिर कोई वात नहीं हुई। कुसुम का घर पास ही था। वह धीरे-धीरे अपने घर चली गई। उस रात को संन्यासी वहुत देर तक मेरी सीढ़ियों पर वैठे रहे। अन्त में पूरव का चांद जव पश्चिम में पहुंच गया, संन्यासी के पीछे की छाया जव सामने आ गई तव वे उठकर मन्दिर में चले गए।

उसके दूसरे दिन से मैं वरावर देखा करता कि कुसुम रोज़ आती और संन्यासी की पदधूलि ले जाती। संन्यासी जव शास्त्र की व्याख्या करते तव वह एक तरफ खड़ी होकर सव सुनती। संन्यासी प्रातः-सन्ध्या कर चुकने के वाद कुसुम को वुलाकर उसे धर्म की वातें सुनाते। सव वातें क्या कुसुम समझ सकती थी ? किन्तु, वह खूव मन लगाकर चुपचाप वैठी-वैठी सव सुना करती। संन्यासी उसे जैसा उपदेश देते, वह हूवहू वैसे ही उसका पालन करती। रोज़मर्रा वह मन्दिर का काम करती, देव-सेवा में ज़रा भी आलस्य नहीं करती, पूजा के लिए

फूल चुनती, गंगा से पानी भरकर मन्दिर धोती।

संन्यासी उसे जितनी भी बातें बताते, मेरी सीढ़ियों पर बैठकर वह उन्हींको सोचा करती। धीरे-धीरे उसकी दृष्टि दूर तक फैलने लगी। उसने अब तक जो देखा नहीं था, अब वह उसे देखने लगी। जो पहले सुना नहीं था, उसे अब वह सुनने लगी। उसके प्रशान्त चेहरे पर जो एक म्लान छाया थी वह दूर हो गई। और, प्रभात-सूर्य के प्रकाश में जब वह भक्तिभाव से सन्यासी के पैरों के पास आकर लोट जाती तब वह देवता पर चढ़ाए हुए ओस से धुले पूजा के फूल के समान दीखती, और एक निर्मल प्रसन्नता उसके समस्त शरीर को प्रकाशमय बना देती।

शीत ऋतु के आखिरी दिन थे। ठण्डी-ठण्डी हवा के साथ किसी-किसी दिन सन्ध्या के समय सहसा दक्षिण से वसन्त की हवा आ मिलती है, और तब आकाश से ओस का भाव बिलकुल दूर हो जाता है। बहुत दिन बाद गांव में बंसी बजने लगी और गीत की ध्वनि सुनाई पड़ने लगी। मल्लाह लोग स्रोत में नाव बहाकर डांड़ खेना बन्द करके श्याम-कन्हैया के गीत गाने लगे। अचानक चिड़ियों ने इस डाली से उस डाली पर फुदक-फुदककर परम उल्लास से उत्तर-प्रत्युत्तर करना शुरू कर दिया। ऋतु अब ऐसी ही आ गई है। वसन्त की हवा लगने से पाषाण हृदय के भीतर भी मानो कुछ-कुछ यौवन का संचार हो उठा। मेरे हृदय के भीतर के उस नवयौवनोच्छ्वास को आकर्षित करके ही मानो मेरी लताएं और घास-पौधे देखते-देखते फूलों से लदे जा रहे हैं। इस समय कुसुम क्यों नहीं दिखाई देती? कुछ दिन से वह मन्दिर में भी नहीं आती, सन्यासी के पास भी उसे नहीं देखता।

इस बीच में क्या हो गया, मैं कुछ समझ न सका।

कुछ दिन बाद, एक दिन सन्ध्या के समय मेरी ही सीढ़ियों पर संन्यासी के साथ कुसुम की भेंट हुई।

कुसुम ने सिर झुकाकर कहा, "प्रभु, आपने मुझे बुलाया था ?"

"हां, तुम दिखाई क्यों नहीं देतीं ? आजकल देव-सेवा में तुम इतनी लापरवाही क्यों कर रही हो ?"

कुसुम चुपचाप खड़ी रही।

"मुझसे तुम अपने मन की बात खोलकर कहो।"

कुसुम ने मुंह फेरकर कहा, "प्रभु, मैं पापिन हूं, इसीलिए ऐसी लापरवाही हो रही है मुझसे।"

संन्यासी ने अत्यन्त स्नेहपूर्ण स्वर में कहा, "कुसुम, तुम्हारे हृदय में अशान्ति पैदा हो गई है—मैं यह समझ रहा हूं।"

कुसुम मानो चौंक उठी। उसने शायद समझा कि संन्यासी ने न जाने कितना समझ लिया होगा! उसकी आंखें धीरे-धीरे डबडबा आईं, वह वहीं पर बैठ गई, और आंचल से मुंह ढककर सीढ़ी पर संन्यासी के पैरों के पास बैठी-बैठी रोने लगी।

संन्यासी ने कुछ पीछे हटकर धीरे से कहा, "अपनी अशान्ति की बात तुम मुझसे साफ-साफ कहो,—मैं तुम्हें शान्ति का मार्ग बताऊंगा।"

कुसुम ने अटल भक्ति के स्वर में कहना शुरू किया, किन्तु बीच-बीच में वह रुक-रुक जाती, कहीं-कहीं बात ही न सूझती। कहने लगी, "आपकी आज्ञा है तो मैं जरूर कहूंगी। पर, अच्छी तरह कह नहीं सकूंगी। आप तो शायद मन ही मन सब कुछ समझ रहे होंगे। प्रभु, मैं एक जने को देवता के समान भक्ति करती थी, मैं उनकी पूजा करती थी। उस आनन्द से मेरा हृदय भर गया था। एक दिन रात को स्पप्न में देखा, मानो वे मेरे हृदय के स्वामी हैं, न जाने कहां एक बकुल-वन में बैठकर अपने बायें हाथ में मेरा दाहिना हाथ लिए मुझे वे प्रेम की बातें सुना रहे हैं। और यह बात मुझे जरा भी असम्भव या आश्चर्य की नहीं मालूम हुई। सपना टूट गया, पर, उसका आवेश नहीं गया। उसके दूसरे दिन जब उन्हें देखा, तो मैं उन्हें पहले जैसा

न देख सकी। मेरे मन में बार-बार उसी सपने की तसवीर नाचने लगी। डर से मैं दूर भाग गई, पर, वह तसवीर मेरे साथ ही साथ रही। तब से मेरे हृदय की अशान्ति दूर नही हो रही है, प्रभो, मेरा सब कुछ अंधकारमय हो गया है।"

कुसुम जब आंसू पोंछती हुई बात कह रही थी, तब मैं अनुभव कर रहा था कि सन्यासी ने अपने दाहिने पैर से मेरा पत्थर जोर से दबा रखा है।

कुसुम की बात खतम होने पर संन्यासी ने कहा, "जिसे तुमने सपने में देखा था वह कौन था, बताओ?"

कुसुम ने हाथ जोड़कर कहा, "सो मैं नही बता सकूंगी।"

संन्यासी ने कहा, "तुम्हारी भलाई के लिए ही पूछ रहा हूं— कौन है वह साफ-साफ बताओ।"

कुसुम ने अपने कोमल ओठों को जोरों से दबाकर, हाथ जोड़कर धीरे से कहा, "बताना ही पड़ेगा?"

संन्यासी ने कहा, "हां, बताना ही पड़ेगा।"

कुसुम उसी क्षण बोल उठी, "तुम्हीं तो हो, प्रभु!"

कुसुम के ये अपने ही शब्द ज्योंही उसके कान मे पड़े त्योंही वह मूर्च्छित होकर मेरी गोद में गिर पड़ी। संन्यासी पत्थर की मूर्ति की तरह खड़े रहे।

बेहोशी दूर होते ही कुसुम उठकर बैठ गई, और तब संन्यासी ने धीरे-धीरे कहा, "तुमने मेरी सभी बातें पालन की है, और भी एक बात पालन करनी होगी। मैं आज ही यहा से जा रहा हूं। मेरे साथ अब तुम्हारी कभी भी भेंट न हो सकेगी। मुझे तुम भूल जाओ। बताओ, इतनी तपस्या तुम करोगी?"

कुसुम उठकर खड़ी हो गई, और सन्यासी के मुह की ओर देख-कर धीर स्वर में बोली, "प्रभो, ऐसा ही होगा।"

सन्यासी ने कहा, "तो मैं जाता हूं।"

कुसुम ने और कुछ न कहके उन्हें प्रणाम किया, और उनके पैरों की धूल सिर से लगाई। संन्यासी चले गए।

कुसुम ने कहा, "वे आज्ञा दे गए हैं, उन्हें भूलना होगा।" कहती हुई वह धीरे-धीरे गंगा के पानी में उतर गई।

वचपन से जिसने इसी पानी के किनारे दिन विताए हैं, श्रान्ति के समय यह पानी ही यदि हाथ वढ़ाकर उसे गोद में न लेगा तो और कौन लेगा ?

चांद अस्त हो गया, रात्रि घोर अंधकारमय हो गई। अकस्मात पानी में एक शब्द-सा सुनाई दिया; और कुछ भी समझ में नहीं आया। अंधकार में हवा सनसनाने लगी। हवा ने शायद यह सोच-कर कि किसीको कुछ दीख न जाए, फूंक मारकर आकाश के तारों को वुझा देना चाहा।

मेरी गोद में जो खेला करती थी वह आज अपना खेल खतम करके मेरी गोद में से चुपके से खिसक गई, और मैं जान भी न पाया।

# कंकाल

हम तीनों बचपन के साथी जिस कमरे में सोते थे उसके बगल के कमरे में दीवार पर एक नर-कंकाल टंगा रहता था। रात को हवा से उसकी हड्डियां खड़खड़ाया करती थी। दिन में हमे उन हड्डियों को हिलाना पड़ता था। कारण, हम लोग तब पंडितजी से 'मेघनाद-वध' काव्य और कैम्बेल स्कूल के एक विद्यार्थी से अस्थि-विद्या पढ़ा करते थे। हमारे बुजुर्ग चाहते थे कि हम लोगों को वे एकाएक सर्वविद्या में पारदर्शी कर डालें। उनका वह इरादा कहां तक पूरा हुआ, यह बात जो हमें जानते हैं उनके सामने प्रकट करना फिजूल है, और जो नहीं जानते उनसे छिपा जाना ही अच्छा है।

उसके बाद बहुत समय बीत चुका है। इस बीच में उस घर से कंकाल और हम लोगों के दिमाग से अस्थि-विद्या निकलकर न जाने कहां चली गई, कुछ पता नहीं।

थोड़े दिन हुए, एक दिन रात को, किसी कारण से और कहीं जगह न मिलने से मुझे उसी कमरे में सोना पड़ा जिसमे किसी जमाने में कंकाल था। आदत न होने से नीद नहीं आई। करवट बदलते-बदलते गिरजा की घड़ी मे बड़े-बड़े घण्टे लगभग सभी बज गए। इतने में घर के एक कोने मे जो तेल का दीया जल रहा था व पाचेक मिनट बुत-बुत करके बिलकुल ही बुझ गया। इस पहले हमारे घर दो-एक मौत हो चुकी थी। इसीसे इस

बुझते ही मौत की बात याद आ गई। मालूम हुआ, यह जो आधी रात के वक्त एक दीपशिखा चिरअंधकार में विला गई, प्रकृति के लिए जैसी यह है वैसी ही मनुष्य की छोटी-छोटी प्राणशिखाएं हैं, जो कभी दिन में और कभी रात में सहसा बुझकर हमारी स्मृति से सदा के लिए मिट जाती हैं।

क्रमशः उस कंकाल की बात याद आ गई। उसकी जीवित अवस्था के विषय में कल्पना करते-करते सहसा ऐसा मालूम हुआ जैसे कोई चेतन पदार्थ अंधकारमय घर में दीवार टटोलता हुआ मेरी मसहरी के चारों तरफ घूम रहा हो। और उसकी घनी-घनी सांस मुझे साफ-साफ सुनाई देने लगी। ऐसा लगा जैसे वह कोई खोई हुई चीज़ ढूंढ़ रहा हो, वह मिल नहीं रही हो और उसके लिए तेज़ी के साथ घर-भर में घूम रहा हो। मैंने निश्चित समझ लिया कि यह सब कुछ मेरे निद्राहीन गरमाए हुए मस्तिष्क की कल्पना है। और मेरे ही में भन्नाता हुआ जो खून दौड़ रहा है वही पैरों की आहट जैसा दे रहा है। किन्तु फिर भी, डर के मारे रोंगटे खड़े हो उठे। फिजूल के डर को ज़बरदस्ती दूर करने के इरादे से मैं बोल उठा, "कौन है ?"

पैरों की आहट मेरी मसहरी के पास आकर थम गई, और एक जवाब सुन पड़ा, "मैं हूं। मेरा वह कंकाल कहां गया—उसे ढूंढ़ने आई हूं।"

मैंने सोचा कि अपनी काल्पनिक सृष्टि के आगे डरना-डराना कुछ मानी नहीं रखता। और, गाव-तकिये से जोर से चिपटकर मैंने चिर-परिचित की तरह सहज स्वर में कहा, "वाह, आधी रात के वक्त काम तो खूब ढूंढ़ निकाला है! अब उस कंकाल से तुम्हें मतलब ?"

अंधेरे में मसहरी के बहुत ही पास आकर उसने कहा, "खूब कहा! अरे, मेरी छाती की हड्डियां तो उसीमें थीं! मेरा छब्बीस वर्ष का यौवन तो उसीके चारों ओर विकसित हुआ था! एक बार देखने

